**शरह :-** इस आयत की तफ़्सीर में हज़रत इब्ने अब्बास रदीयल्लाहो तआला अन्हो से रिवायत है कि----------------------

"तुम ख़ूद गुनाहों से बचो, ख़ुदा की फ़रमाबरदारी करो अपनी औलाद को भलाई का हुक्म दो, बुराई से मना करो और शरई आदाब सिखाओं और मज़हबी तअ़लीम दो"।

जब बच्चा होश सम्भाले तो किसी बअ़मल मुत्तकी परहेज़गार आ़लिम या हाफ़िज़ के पास बीठा कर क़ुरआने पाक और उर्दू की दीनी किताबें ज़रूर पढ़ाए ।

अगर अल्लाह तआ़ला ने आप को एक से ज़्यादा लड़के दिये हैं तो कम अज़ कम एक लड़के को ज़रूर आ़लिमे दीन या हाफ़िज़े क़ुरआन बनाए । हदीसे पाक में हैं----"बरोज़े क़ियामत एक हाफ़िज़ अपनी तीन पीड़ियों को और एक आ़लिमे दीन अपनी सात पुशतों (पिड़ियों) को बख़्शवाऐगा"। येह ख़्याल ग़लत है कि आ़लिमे दीन को रोटी नहीं मिलती । ज़रूरी नहीं कोई दुनियावी इल्म हासिल करे तो उसे रोटी (यानी रोज़गार) भी मिल जाए । सैंकड़ों गिरेजवेट मारे मारे फिरते नज़र आते है । यक़ीनन हर किसी को वोह ही मिलता है जो अल्लाह तआ़ला ने उस की क़िस्मत में लिख दिया है ।

*(इस्लामी ज़िन्दगी, सफ़ा नं. 24)*

जब बच्चा सात (7) साल की उमर का हो जाए तो उसे नमाज़ पढ़वाए और नमाज़ न पढ़ने पर मुनासिब सज़ा भी दें और नव (9) बरस की उमर में उसका बिस्तर अलग कर दें ।

*(हिस्ने हसीन, सफ़ा नं. 167)*

बच्चों को बुरे लोगों में बैठने, बुरे बदमाश लड़कों में खेलने से रोके उस पर इतनी सख़्ती भी न करे कि वोह बाग़ी हो जाए और इस क़दर लाड प्यार भी न करे कि वोह ज़िद्दी व गुस्ताख़ बन जाए । मुहब्बत के वक़्त मुहब्बत से पेश आए और सख़्ती के वक़्त सख़्ती से पेश आए ।

**हदीस :–** हुज़ूरे अकरम सल्लल्लाहो तआला अलैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया--------------- "कोई बाप अपनी औलाद को इससे बेहतर तोहफ़ा नहीं दे सकता कि वोह उसको अच्छी तअ़लीम दे"।

ما نحل والد ولدا من نحل افضل من ادب حسن -

*(तिर्मिज़ी शरीफ़, जिल्द 1, बाब नं. 1299, हदीस नं. 2018, सफ़ा नं. 913)*

बच्चों से मुहब्बत करना सुन्नते रसूलुल्लाह सल्लल्लाहो अलैहि व सल्लम है । अगर एक से ज़्यादा बच्चे हो तो सब बच्चों के साथ बराबरी और इन्साफ़ का सुलूक करें चाहे वोह लड़का हो या लड़की ।

**हदीस :–** अल्लाह के रसूल सल्लल्लाहो तआला अलैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया-----------------------"अल्लाह तआ़ला पसंद करता है कि तुम अपनी औलाद के दरमियान अ़दल (बराबरी व इन्साफ़) करो यहाँ तक कि उनका बोसा (चुमने) में भी बराबरी रखो"।

*(क़ानूने शरीअत, जिल्द 2, सफ़ा नं. 243)*

**हदीस :–** और फ़रमाते है आक़ा सल्लल्लाहो तआ़ला अलैहि व सल्लम "तोहफ़े देने में अपनी औलाद के दरमियान इन्साफ़ करो (यानी सब बच्चों को बराबर बराबर दो) जिस तरह तुम ख़ूद येह चाहते हो कि वोह सब तुम्हारे साथ एहसान व मेहरबानी में इन्साफ़ करे"।

*(तबरानी शरीफ़)*

औलाद के हुक़ूक़ में से सब से अहम हक़ येह है कि उन्हें हलाल कमाई से खिलाएँ हराम की कमाई से ख़ूद भी बचे और अपनी औलाद को भी बचाए ।

अल्लाह रब्बुल ईज़्ज़त अपने हबीब और हमारे आक़ा व मौला सल्लल्लाहो तआ़ला व आलैहि व असहाबेही व बारिक व सल्लिम के सदक़े तुफ़ैल में हमें सिराते मुस्तक़ीम पर चलने की तौफ़ीक़ अ़ता फ़रमाए और सुन्नियत, हनफ़ियत, व मस्लके आ़ला हज़रत पर मज़बूती से क़ायम व दायम रखें और ईमान के साथ अहले सुन्नत व जमाअ़त पर मौत नसीब फ़रमाए । । आमीन ।

The End

# दुवाऔ में याद रखें

अब्दुल हुसैन खान

मोहम्मद साजिद परवेज

मोहम्मद आरिफ शेख

अनिस अहमद

मोहम्मद र.जा खान

मोहम्मद इदरिस खान

शाकिफ खान

सैय्यद इसरार अली

मोहम्मद अतहर

फारूक खान

माजिद खान